## आस्तिक और नास्तिक

मृत्यु-भय-ग्रस्त,
आस्तिक हूँ
सकट टल जाने पर,
नास्तिक हूँ। ०

## कर्म और निष्काम

मैं उस पथ का पथिक नहीं—
जिसकी मंज़िल का मुझे पता न हो।

चाहे कृष्ण कहे या गीता,
गुरुजन कहें या माता-पिता,
मैं उस कर्म का कर्मी नहीं—
जिसके फल पर मेरा अधिकार न हो।

मैं सुख चाहता हूँ, दुःख नहीं,
लाभ चाहता हूँ, हानि नहीं,
जय चाहता हूँ, पराजय नहीं,
जीवन चाहता हूँ, मृत्यु नहीं—
चाहता हूँ स्वावलम्बन, आत्म-समर्पण नहीं। ०

## मैं क्यों अकेला चलूँ ?

मैं इतना अभागा नहीं,
मेरी आवाज भी इतनी बेअसर नहीं
कि मेरे बुलाने पर
कोई मेरे साथ न चले ।

मैं तो चलना चाहता हूँ
लेकर सारी दुनिया को साथ ।

मैं आया हूँ अकेला,
जानता हूँ—
जाऊँगा भी अकेला
लेकिन चलूँगा नहीं अकेला । ०

## मल्टी-स्टोरी कल्चर

वर्षों से हो रहा है
बगल के फ्लैट मे
नारी तन का व्यापार—
पडोसी को पता तक नही !

दसवें तल्ले पर रहता
कितना बडा स्मगलर—
किसी को पता तक नही !

हैं नामी-गरामी लोगो के
बेनामी फ्लैट
ऐयाशी के अड्डे—
किसी को पता तक नही !

इस बिल्डिग मे जीवित है—
कितनी असस्कृत सस्कृति
और किसी को पता तक नहीं । ०

## शॉक-प्रूफ

ज़िन्दगी की ऊबड़-खाबड़,
टूटी-फूटी सड़क पर,
झटके खाते-खाते,
मैं अब 'शॉक-प्रूफ' हो गया हूँ।

धूल और धुएँ भरी हवा,
अब मेरा कुछ नहीं बिगाड़ पाती
क्षय रोग से ग्रस्त
सूखी छातियाँ,
अब और खून नहीं निकाल पाती
राक्षसी गाड़ियाँ ··आती-जाती,
मेरी ज़िन्दगी को अब डरा नहीं पाती।

गड्ढे कीचड़ भरे,
रास्तों पर चलते चलते
मैं अब पक्का हो गया हूँ। ०

## परिवर्तन (२)

पहले मैं देखा करता था
वाटेंड के विज्ञापन
अब मैं देखा करता हूँ
प्लेबॉय मैगज़ीन ।

पहले मैं करता था
डाइरेक्टर का घण्टो इन्तज़ार
अब लोग तरसते है
मुझसे मिलने के लिए ।

देखो,
मैं क्या से क्या हो गया हूँ
व्यवस्था मे परिवर्तन चाहने वालो !
व्यर्थ शोर मत करो
वर्ना··· ०

## गरम चाय

गरम चाय !
प्याले मे चम्मच की खनक
भाप से उठती महक !

भाग जाता अवसाद
हल्की सी चुस्की
आती चेहरे पर चमक !

चाय पर
हल हो जाते है बडे बडे मसले
चाय की खूबी—
दोस्त बन जाते हैं अनजान लोग
चाय के प्याले मे
सिमट आता है पूरा जहान। ०

## चाय के पौधे

कहो प्यारे मित्रो !
कैसे हो,
कहो, क्या चाहिए तुम्हे ?

तुम तो मुझसे कभी कुछ माँगते नही
कभी शिकायत भी नही करते ।

अपनी बढोत्तरी के साथ
मेरी बढोत्तरी करते ।

सचमे, तुम्ही दोस्त हो सच्चे मेरे
अच्छा है कि तुम चाय के पौधे हुए
आदमी नही ! ०

## चाय बागान

सुनहरी सुबह, सिन्दूरी शाम
हर क्षण रंग बदलता आसमान।

रंग-बिरंगी चिड़ियाँ
गुलमोहर की कतार
स्वागत करते देवदार
चाय के पौधों की रक्षा करते छायागाछ !

पर्वतों पर झूलते बादल,
बोगनवेलिया,
उपजती चाय।

रंगभूमि, तपोभूमि,
स्वर्गाश्रम है हमारा चाय बागान। ०

## तूफ़ान

हिला चाय बागान
भयंकर था तूफान ।

डरावनी सीटियाँ—
मानो बजा रहा था शैतान ।
फट पड़ा था आसमान ।

पेड़ धराशायी
टूटी वृक्षों की डालियाँ
घरों की टीनें उड़ी
झोपड़ियाँ गिरी
टूटे खिड़कियों के शीशे
घरों के भीतर भरता रहा
वर्षा का पानी ।

घनघोर अंधेरा
मानो प्रलय !

क्या कुछ भी नहीं रहेगा शेष ?

तूफानी रात
पौधे एक दूसरे से गुंथे ।

हुई सुबह
कुछ पौधों ने खोली आँखें
जीत गया जीवन
बीत गया तूफान
फिर से खुला नीला आसमान । ०

## चारु मजुमदार

तुम मानवीय ज्वालामुखी,
स्वतत्र भारत के महान क्रातिकारी !

तुमने जगाया—
कृषको को,
युवको को,
बुद्धिजीवियो को,
और
सर्वहारा को ।

तुमने झकझोर कर रख दिया,
एक सुदृढ सरकार को ।

तुम पगलाझोरा की तरह प्रलयकारी
कृशकाय !
किन्तु महाबली,
चारु !
तुम जीवित हो सम्पूर्ण भारत मे,
असख्य नर-नारियो के हृदयो मे । ०

## भरोसा

भरोसा था
मेरा देश बदलेगा ।
जब परिधान बदला है
तो परिवेश भी बदलेगा !

सड़कों पर
दुकानों पर
गलियों में
हालात बदलेंगे !

पर,
मेरे देश की हालत
होती जा रही है
बद से बदतर ।

मेरा देश रहता है
हमेशा रुग्ण
टी० बी० कैंसर जैसे
सभी रोगों से ग्रस्त ।

फिर भी
आश्चर्य !
रहता है
मस्त । ०

## कैसे लोग

न जाने कैसे हैं
हमारे लोग !
भाग में डूबी संस्कृति का
कहते हैं योग !

पहले भाग
फिर त्याग ।
खाते छप्पन भोग
फिर करते उपवास ।

लाऊड-स्पीकर लगाकर
करते भगवान का भजन !
शांति के लिए
करते शांति-भंग ! ०

## क्रान्ति

रूपसी क्रांति
खड़ी है प्रतीक्षा में
कि कोई तो करे उसका वरण !

कितनी बार हुआ उससे
बलात्कार
कितनी बार कराया गया
उसका गर्भपात ।

लम्पट प्रेमी
जिन्होंने चाही थी मखमली क्रांति
पलायन कर गये अपनी दुम दबाकर ।

जिन्होंने चाहा था
उससे सच्चा वरण
उन्होंने स्वीकार किया
असमय मरण ।

घुटनों में मुँह छिपाए
परित्यक्ता शकुन्तला सी
वह प्रतीक्षा कर रही है
उस दुष्यन्त की
जो देर से ही सही
उसे पहचान तो ले ! ०

## कहीं, ऐसा तो नहीं ?

कहीं, ऐसा तो नहीं
कि निर्दोष दिख कर दिल
हो गया है बेहतर ?

हम नहीं जानते
अपना इरादा
किन्तु जानते रहते हैं
आकांक्षा।

कहीं, ऐसा तो नहीं
कि दूरी रहने की
बन गई है हमारी आदत ? •

## अनुसन्धान

वैज्ञानिकों की खोज—
"आहिस्ता-आहिस्ता समुद्र
पृथ्वी को है निगल रहा।"

किन्तु भ्रष्टाचार का दुर्दान्त सागर
सम्पूर्ण पृथ्वी को खा रहा,
पर किसी को नहीं दिख रहा ! •

## भेड़-बकरियाँ

दो आलीशान ट्रकें
जा रही थीं
एक में
भेड़-बकरियाँ
दूसरी में लड़कियाँ।

सभी जा रही थीं वतन के लिए
झटके से अथवा हलाल होकर। ०

## गृह प्रवेश

चलत चलत
जूते-चप्पल घिसे
तब सिर पर
बनी यह अपनी छत।

पांव धरती पर
सपना साकार,
बना घोंसला।

चिड़े ने चिड़िया से
अपनी घर मे
प्यार किया पहली बार। ०

## नव वर्ष

एक वर्ष गया
घट गया आयु का एक अंश
फिर भी हम खुश हैं।

गत वर्ष जो न हुआ पूरा,
उसे पूरा करेंगे इस वर्ष।

बदला कैलेंडर,
हटा पुराना चित्र।
नव-वधू सा
अभिवादन की मुद्रा में,
सम्मुख खड़ा नववर्ष
करते हम उसका स्वागत।

## खड़े-खड़े

यदि हम चाहें—
जीवन काट सकते हैं
दो पाँवों पर खड़े-खड़े,
मुग्ध नयनों से देखते,
आपस में बातें करते।

यदि हम चाहें—
देख सकते हैं
संसार का समस्त सौन्दर्य
और बन सकते हैं
विश्व में सबसे सुखी। ०

## निर्जन

जब निर्जन रात में
सियार चिल्लाते हैं
गड़गड़ाकर बोलते हैं मेंढक
पेड़ डोलते, हवाएं चिंघाड़ती हैं
मैं सो नहीं पाता
और सोचता हूँ तुम्हें।

जब मेघ गरजते हैं
रह रहकर कड़कती है बिजली
तब मैं अपने पास चाहता हूँ तुम्हें।

डरता हूँ—
कहीं इस निर्जन में
मेरे प्राण न निकल जाएँ!
और मैं पुकार उठता हूँ तुम्हें। •

## प्रौढ़ प्रेम

उम्र की सीढ़ियाँ चढ़ते-चढ़ते
तुम प्रौढ़ हो गई तो क्या हुआ ?
मैं भी तो अब युवा नहीं रहा ।

तुम्हारी तरह मेरे भी सिर के बाल
होने लगे हैं सफ़ेद ।
मेरी कालभेदी दृष्टि
आज भी देख रही स्पष्ट—
तुम्हारी पतली कमर
और मोहिनी सूरत ।

तुम्हारे प्रति मेरा प्यार
आज भी है बरकरार
पागलपन की सीमा तक । ०

## कुछ करो

कुछ करो ऐसा
कि, न बढ़ें दूरियाँ

कुछ करो ऐसा
कि, बने प्रेम-बन्धन

कुछ करो ऐसा
कि, न हो जगहँसाई

कुछ करो ऐसा
कि हम तनावमुक्त हो जाएँ। ०

## प्रतिध्वनि

कलकत्ता महानगर के
कुछ रचनाकारो द्वारा
प्रतिध्वनि का गठन ।



नये रचनाकारो को
मच देने के लिए सकल्पशील ।



प्रतिध्वनि का यह सहयोगी प्रयास ।



प्रथम प्रस्तुति मे तीन प्रकाशन

इकेबाना :
हथेली पर खडित सूर्य :
विश्वास रच रहा है मुझे :



द्वितीय प्रस्तुति मे पाँच प्रकाशन

बिजूका :
छायागाछ :
आहट :
शब्द यात्रा :
धारदार :

प्रतिध्वनि
31, सर हरिराम गोयनका स्ट्रीट, क